वीता सहु विखवाद ॥ आछेलाल, मन वंछित मुऊ सहु फल्यां जी ॥ ५ ॥ ध्यान समाधिनी थाप, मिलिया छो प्रजु आप ॥ आछेलाल, देज्यो दरिसण वलि सदा जी ॥ ६ ॥ अमृतधर्म सुजाण, सीस क्षमा-कल्याण ॥ आछेलाल, वाचक इम वीनती करे जी ॥ ७ ॥ इति पदं ॥

॥ पद ३ जुं ॥

जयकारी जिनराज, पुरिसादाणी रे ॥ वामासुत वरदाय, निरमल नांणी रे ॥ १ ॥ पांच कमल प्रजु अंग, निरुपम निरख्या रे॥ तीन कमल मुऊ संग, आतम हरख्या रे ॥ २ ॥ वदन महोदय देख, चंद लजाणूं रे ॥ गगन जमे निसदीस, इम मन आंणूं रे ॥ ३ ॥ सुरमणि ज्युं सुखकार, नयण विराजे रे ॥ हृदयकमल सुविलास, थाल ज्यूं छाजे रे ॥ ४ ॥ प्रजु कर चरण विलोक, पंकज हारयो रे॥ ततखिण निज संवास, जलमें धारयो रे ॥ ५ ॥ इम सरवंग उदार, श्रीजिन राया रे ॥ साचे पुण्य संयोग, साहिब पाया रे ॥ ६ ॥ प्रजु-गुण अनुजव नीर, सांग सुरंगे रे ॥ टाल्यो पातिक पंक, आतम संगेरे ॥ ७ ॥ वरस अढार चोतीस, वदि वैसाखै रे ॥ मनुहर पांचम दीस, सहु संघ साखै रे ॥ नगर मंदेवा मांहि, पास जुहारया रे ॥ श्री जिनचंद मुणिंद, वांछित सारया रे ॥ ए ॥ इति पदं ॥

॥ पद ४ थुं ॥

वालेसर मुऊ वीनती गोमीचा, अलवेसर अवधार हो गोमीचाराय ॥ प्रगट थई पातालथी गोमीचा, सेवक जिन साधार हो गो० ॥ वा० ॥ १ ॥ आंख थई ऊतावली, गो० ॥ दरसण देखण काज हो ॥ गो० ॥ पांणीनखमे पातली, गो० ॥ द्यो दरसण महा-राज हो ॥ गो० ॥ वा० ॥ २ ॥ तूं साहिब सुपनंतरे, गो० ॥ मिलियो छे नित मेव हो ॥ गो० ॥ तोपिण आयो ऊमही, गो० ॥ संप्रति क-रवा सेव हो, गो० ॥ वा० ॥ ३ ॥ जो पोतानो त्रेवमो, गो० ॥ सगली

भ्राति सदीव हो, गो० ॥ ऊंची नीची वातमें, गो० ॥ थे मति घालो जीव हो ॥ गो० ॥ वा० ॥ ४ ॥ देव घणांही देवलै, गो० ॥ दीठां ते न सुहाय हो ॥ गो० ॥ इक दीठां मन ऊलसे, गो० ॥ इक दीठां उल्हाय हो ॥ गो० ॥ वा० ॥ ५ ॥ कालै वाल्है माहरे, गो० ॥ कीधी खरी सनीम हो ॥ गो० ॥ दरसण देवानी नकी, गो० ॥ पाणीवलि पिण ढील हो ॥ गो० ॥ वा० ॥ ६ ॥ तें कीधी तिम तूं करे, गो० ॥ राखी चिहुं मांहे लाज हो ॥ गो० ॥ वलि अवसर संभारज्यो, गो० ॥ इम जंपै जिनराज हो ॥गो०॥वा०॥ ७॥ इति पदं॥

॥पद ५ मुं॥

अरज सुणीजै अंतरजामी, पास जिनेसर स्वामी रे॥ अश्वसेन वामाजीके नंदन, त्रिभुवन जन विसरामी रे ॥ अ० ॥१॥ गुण गिरवा गोडीचा स्वामी, नाथ निरंजन नामी रे॥ अ० ॥ भव अटवी वन घन विच भमतां, पुण्ये सेवा पामी रे ॥ अ० ॥ २ ॥ दीनदयाल दया कर दीजै, अनुभव गुण अभिरामी रे॥ चरणकमल सेवा चित चाहत, सुगण सदा हितकामी रे ॥ अ० ॥ ३ ॥ इति पदं॥

॥ पद ६ हुं ॥

प्यारी पासकी, देखी मूरत मो मन भाय ॥ प्या० ॥ अश्वसेन वामाजीके नंदन, देख्यां दिल हरखाय॥ प्या० ॥ १ ॥ तीन लोकमें महिमा जाकी, सुर नर मुनि गुण गाय ॥ प्या०॥ नील वरण मनमोहन निरख्यो, नाथ गोडीचा राय ॥ प्या० ॥ २ ॥ सुगण सेवगकी येही अरज है, भवदुख ताप मिटाय॥ प्या० ॥ ३ ॥ इति पदं॥

॥ पद ७ मुं ॥

॥ श्रीचिंतामण पासजी, अजब सुरंग अनूप ॥ सवाइ प्रभूजी, थांरी सांवली सूरत म्हांनु प्यारी लागे राज ॥ वामाजी नंदन वांदवा, चितमांमें लागी छै चूंप ॥ सवाइप्रभूजी ॥ १ ॥ अणिया-

ली प्रभू आंखमी, वदन सरोज विकास ॥ स० ॥ थां० ॥ नयण सलूणे जी निरखतां, ऊपजै अधिक उल्हास ॥ स० ॥ थां० ॥ २ ॥ अंगज नृप अश्वशेननो, करुणा निधि करतार ॥ स० ॥ थां० ॥ पुण्य संयोगे जी पांमीयो, दिल रंजन दीदार ॥ स० थां० ॥ ३ ॥ सो दिन सफलो जांणियै, सो य घमी सुप्रमांण ॥ स० ॥ जगतवछल जल भेटियै, जिनवर चतुरसुजांण ॥ स० ॥ थां० ॥ ४ ॥ जालम जेसलगढ जयो, श्रीचिंतामणि पास ॥ स० ॥ जगपति श्रीजिनचंदनी, अविचल पूरो जी आस ॥ स० ॥ थां० ॥ ५ ॥ इति पदं ॥

॥ पद ८ मुं ॥

॥ जीवन मारा तेवीसमा जिनराय रे, जिनवरजी ॥ तुम विन देख्यां एक घमी न रहाय, म्हारा जिनवरजी ॥ १ ॥ तुमे अमारा हीयमलाना हार रे, जि० ॥ अमे तुमारा दास छियै निरधार ॥ म्हारा जि० ॥ लागी तुमसुं लगन हमारी जोर रे, जि० ॥ चंद चकोरा जलधर नें जिम मोर ॥ म्हारा जि० ॥ २ ॥ नयण तुमारा कामणगारा जोर रे, जि० ॥ चितमो लीधो जिम तिम करि नें चोर ॥ म्हारा जि० ॥ अरज हमारीमानो मोटा देव रे, जि० ॥ आपो भव२ चरणकमलनी सेव ॥ म्हारा जि० ॥ ३ ॥ आस धरीनें आवे जे तुझ पास रे, जि० ॥ नवि मूंकीजे स्वामी तेह निरास म्हाराजि० ॥ मोटानी तो मोटी थाये बुद्धि रे; जि० ॥ इम जांणिने करज्यो माहरी शुद्ध ॥ म्हारा जि० ॥४॥ राखेज्यो मुझ ऊपर निवम सनेह रे, जि० ॥ अवगुण जांणी छिटक न देज्यो छेह ॥ म्हारा जि० ॥ खरतर गछपति श्रीजिनलाभ सूरिंद रे, जि० ॥ तासु पसायें पभणें अनोपमचंद ॥ म्हारा जि० ॥ ५ ॥ इति पदं ॥

॥ पद ९ मुं ॥

॥ सुगण सनेही प्रभुजी अरज सुणीज्यो, अरज सुणीने मोसुं महिर धरीज्यो राज ॥ सु० ॥ तुं छै प्रभूजी म्हारो अंतर जामी, पूरब पून्यै थांरी सेवा में पांमी राज ॥ साहिब में तो तुझनें जाण्यो छै साचो, कदिय न दिलमांहे आणुं हुं काचो राज ॥ सु० ॥ १ ॥ साचे तो दिलसुं राज करीय सगाई, सुगण प्रभु जीस्युं वधज्यो प्रीत सवाई राज ॥ सु० ॥ दरसण प्रभुजी तादरो दिलमांहे वसियो, रांत दिवस थारा गुणनो हूं रसियो राज ॥ सु० ॥ २ ॥ खिजमतगारो प्रभुजी चाकर हूं खासो, कदिय न मेलूं प्रभुजी पलभर पासो राज ॥ सु० ॥ मोटानी महरे राज मोटा कहीजै, लाहो लाखीणो प्रभुजी संगे लहीजै राज ॥ सु० ॥ ३ ॥ पिंजर तो फिरसी राज केइ परदेसे, राज सदाइ मारा दिलमांहे रहसी राज ॥ सु० ॥ रंगे हूं चोल मजीठ रंगाणो, नहिय विसरस्युं प्रभुजी दरसण टाणो राज ॥ सु० ॥ ४ ॥ लुलि२ हूं तुम पाये जी लागूं, मोज महिर तुम पासे हूं मांगू राज ॥ सु० ॥ श्रीजिनचंद सदा साधारो, तारक प्रभुजी थे भवजल तारो राज ॥ सु० ॥ ५ इति पदं ॥

॥ पद १० मुं ॥

॥ मोरा पास जिनराज, सूरत थारी लागे प्यारी ॥ दीठ आवे दाय, मो० ॥ जिम२ सूरत देखिये प्रभु, तिम२ वाधे प्रीत ॥ तन मन मारा उलसै कांइ, रूडी प्रीतनी रीत ॥ मो० ॥१॥ नयण कमलदल पांखडी प्रभु, मुखडो पूनमचंद ॥ दीपशीखासी नासिका काइ, दीठां परमानंद ॥ मो० ॥ २ ॥ कांने कुंडल झिगमिगे प्रभु, कंठे नवसर हार ॥ चंपकली सोहे भली कांइ, मुखडै उद्योत अपार ॥ मो० ॥ ३ ॥ तूं छै जगनो वालहो प्रभु, थारे सेवग कोड ॥ म्हारे

तूंहिज साहिबो कांइ, वंदू बे कर जोम, ॥ मो० ॥ ४ ॥ आज मनोरथ सब फळ्या, में दीठा श्रीजिनराज ॥ सदानंद पाठक तणा कांइ, सीधां स्यलां काज ॥ मो० ॥ ५ ॥ इति पदं ॥

॥ पद ११ मुं ॥

जिनजी महिर करीने राज, दरसण वहिलो दीजै ॥ दीजै २ जी माहाराज, कारज सगला सीझै ॥ ए आंकणी ॥ मुझ मन भ्रमरतणी पर मोह्यो, भेमायो नवि छूटै ॥ प्रेम राग बंधाणो पूरण, ते तो कदेय न खूटै ॥ जि० ॥ १ ॥ अलगथकां पिण हूं प्रभु तुमने, नहिय विसारुं दिलसुं ॥ रात दिवस एहवी मन वरतै, जांणूं जइ मिलुं तुमसुं ॥ जि० ॥ २ ॥ पूरब पुन्यथकी में पायो, ए अवसर आजूणो ॥ मिलियो तूं प्रभु पास चिंतामण, साहिब सहज सलूणो ॥ जि० ॥ ३ ॥ थारे तो सेवग छै बहुला, मो सरिषा लख ग्याने, माहरे तो इण जगमे जोतां, थारे नही कोइ टाणे ॥ जि० ॥ ४ ॥ आस हिये इक ताहरी राखूं, बीजो सुख नही भाखूं ॥ अमृत जेम लही तुझ गुणरस, खारो जल किम चाखूं ॥ जि० ॥ ५ ॥ मोहन ए मुझनी महिमा, कहतां पार न आवे ॥ सायर लहर मालानें गिणतों, कहो कुण मति उपजावै ॥ जि० ॥ ६ ॥ भगतपणै किंचित गुण भाखूं, हूं म्हारी मति सारू ॥ निरुपमा अनुपम तुझ गुण लायक, त्रिभुवन जीवन सारू ॥ जि० ॥ ७ ॥ वरस अढार वली इकताले, मिगसर पख उजवाले ॥ इग्यारस दिन अधिक सनेहे, यात्र करी सुविशाले ॥ जि० ॥ ८ ॥ जेसलगिरि श्रीसंघ जुगतसुं, मेलो तिहां मंमायो ॥ लाभ उदय जिनचंदने प्रभुजी, वांध्यो प्रेम सवायो ॥ जि० ॥ ए ॥ इति पदं ॥

॥ पद १२ मुं ॥

॥ तूं मेरे मनमें प्रभु तूं मेरे दिलमें, ध्यांन धरूं पलपमें ॥

पास जिनेसर अंतरजामी, सेवा करुं छिनश्में ॥ तूं० ॥ १ ॥ काहूको मन तरुणीसें राच्यो, काहूको चित्त धनमें ॥ मेरो मन प्रभु तुमहीसे राच्यो, ज्युं चात्रक चित्त घनमें ॥ तूं० ॥ २ ॥ जोगीसर तेरी गति जांणै, अलख निरंजन छिनमें ॥ कनककीरत सुखसागर तूंही, साहिब तीन भुवननें ॥ तूं० ॥ ३ ॥ इति पदं ॥

॥ अथ निर्वाणकल्याणक स्तवन ॥

॥ मारगदेशक मोक्षनो रे, केवल ज्ञान निधान ॥ भाव दयासागर प्रभु रे, पर उपगारी प्रधानो रे ॥ १ ॥ वीर प्रभु सिद्ध थया, संघ सकल आधारो रे, हिवइण भरतमां ॥ कुण करशे उपगारो रे ॥ वीर० ॥ २ ॥ नाथ विहूणुं सैन्य ज्युं रे, वीर विहूणो रे संघ ॥ साधे कुण आधारथी रे, परमानंद अभंगो रे ॥ वीर० ॥ ३ ॥ मात विहूणां बाल ज्युं रे, अरहां परहा अथडाय ॥ वीर विहूणा जीवडा रे, आकुल व्याकुल थायो रे ॥ ॥ वीर० ॥ ४ ॥ संशय छेदक वीरनो रे, विरह ते केम खमाय ॥ जे दीठे सुख ऊपजे रे, ते विण किम रहिवायो रे ॥ वीर० ॥ ५ ॥ निर्यामक भवसमुद्रनो रे, भव अटवी सथवाह ॥ ते परमेसरविण मिल्यां रे, किम वाधे उत्सादो रे वीर० ॥ ६ ॥ वीर थकां पण श्रुत तणो रे, हुंतो परम आधार ॥ हमणां श्रुत आधार छे रे, ए जिन आगम सारो रे ॥ वीर० ॥ ७ ॥ इण कालें सवि जीवने रे, आगमथी आनंद ॥ ध्यावो सेवो भविजना रे, जिनपडिमा सुखकंदो रे ॥ वीर० ॥ ८ ॥ गणधर आचारिज मुनि रे, सहुनें इण परसिद्ध ॥ भव भव आगम संगथी रे, देवचंद पद लीधो रे ॥ वीर० ॥ ९ ॥ इति निर्वाणकल्याणक स्तवन ॥

॥ अथ श्रीतीर्थमाला स्तवनम् ॥

॥ शत्रुंजय ऋषभ समोसर्या, भला गुण भर्या रे ॥ सिद्धा साधु अनंत, तीरथ ते नमुं रे ॥ तीन कल्याणक तिहां थयां, मुगतें

गया रे ॥ नेमीसर गिरनार ॥ ती० ॥ १ ॥ अष्टापद एक देहरो, गिरिसेहरो रे ॥ भरतें भराव्यां बिंब ॥ ती० ॥ आबु चौमुख अति भलो, त्रिभुवन तिलो रे ॥ विमल वसइ वस्तुपाल ॥ ती० ॥ २ ॥ समेतशिखर सोहामणो, रलियामणो रे ॥ सिद्धा तीर्थंकर वीश ॥ ती० ॥ नयरी चंपा निरखीयें, हैये हरखीयें रे ॥ सिद्धा श्रीवासुपूज्य ॥ ती० ॥ ३ ॥ पूर्वदिशें पावापुरी, रुद्धे भरी रे ॥ मुक्ति गया महावीर ॥ ती० ॥ जेसलमेर जुहारीयें, दुःख वारीयें रे ॥ अरिहंत बिंब अनेक ॥ ती० ॥ ४ ॥ बिकानेरज वंदीयें, चिर नंदीयें रे ॥ अरिहंत देहरां आठ ॥ ती० ॥ सोरिसरो संखेसरो, पंचासरो रे ॥ फलोधी थंभण पास ॥ ती० ॥ ५ ॥ अंतरिक अंजावरो, अमीऊरो रे ॥ जीरावलो जगनाथ ॥ ती० ॥ त्रैलोक्य दीपक देहरो, जात्रा करो रे ॥ राणपुरें रिसदेस ॥ ती० ॥ ६ ॥ श्रीनाकुलाई जादवो, गोमी स्तवो रे ॥ आवरकाणो पास ॥ ती० ॥ नंदीश्वरनां देहरां, बावन भलां रे ॥ रुचक कुंमल चारू चार ॥ ती० ॥ ७ ॥ शाश्वती अशाश्वती, प्रतिमा छती रे ॥ स्वर्ग मृत्यु पाताल ॥ ती० ॥ तीरथ जात्रा फल तिहां, होजो मुऊ इहां रे ॥ समयसुंदर कहे एम ॥ ती० ८

॥ अथ सिद्धाचल स्तवनं ॥

॥ आज आपें चालो सहीयो, सिद्धाचल गिरि जायें ॥ सिद्धाचलगिरि जईएं वहेनी, विमलाचलगिरि जईएं रे ॥ आ० ॥ सुण वहेनी ए गिरिनी महिमा, आदिजिनंद इम भाखी ॥ भरतादिक नरपतिने आगल, इंद्रादिक सहु साखी रे ॥ आ० ॥ १ ॥ इणगिरिवरियें काल अनंते, साधु अनन्ता सीधा ॥ जन्म मरणनां दुःख छोमीने, अमल अखय गुण लीधा रे ॥ आ० ॥ २ ॥ इण गिरि सन्मुख पगलां भरतां, आतम शुद्ध सुभावें ॥ कोमि भवांरां पातक कीधां, एक पलकमें जावे रे ॥ आ० ॥ ३ ॥ सासतो तीरथ ए शेत्रुं

जो, जोतां लागे मीठो ॥ तीन भुवनमें इण गिरि तोले, बीजो कोइ न दीठो रे ॥ आ० ॥ ४ ॥ नीरंजनशुं नेह धरीने, आगें भलग करस्यां ॥ अद्भुत आदि जिनेसर निरखी, प्रेम सुधारस पीस्यां रे ॥ ॥ आ० ॥ ५ ॥ पुहप सुगंधा लेइ पचरंगा, हार सुगंधा गूंथी ॥ पहिरावी प्रभु कंठें लहिस्यां, शिव मारगनी सूधी रे ॥ आ० ॥ ६ ॥ गहिर स्वरें जिनवर गुण गातां, जात्र नवाणूं करियें ॥ मन गमती भमती विच भमतां, भवसायर निस्तरियें रे ॥ आ० ॥ ७ ॥ पूरव नवाणूं वार प्रथम जिन, रायण रूंखे आया ॥ ए तीरथ शुभ भावें फरसी, करियें निरमल काया रे ॥ आ० ॥ ८ ॥ लाभ भदे ए गिरिवर लहियें, कहे इम केवल नाणी ॥ श्रीजिनचंद सदा हित वत्सल, प्रेम घणे चित्त आणी रे ॥ आ० ॥ ए ॥ इति सिद्धाचल स्तवनं ॥

॥ अथ पारणा महावीर स्वामीका लिख्यते ॥

॥ दूहा ॥ श्रीअरिहंत अनंत गुण, अतिशय पूरण गात्र ॥ मुनि जे ज्ञानी संजमी, कहिये उत्तम पात्र ॥ १ ॥ पात्रतणी अनुमोदना, करतो जीरणसेठ ॥ श्रावक अच्युत गति लहे, नवग्रैवेका हेठ ॥ २ ॥ दस चउमासा वीरजी, विचरत संजम वास ॥ वेशालापुर आविया, इग्यारमी चउमास ॥ ३ ॥ ढाल ॥ चोमासी इग्यारमी जी, विचरत साहसधीर ॥ वेसालापुर बाहिरे जी, आव्या श्रीमहावीर ॥ १ ॥ जगतगुरु त्रिसलानंदन जी, भले में भेट्या श्री जिनराय ॥ सखीरी चोक पुरावो आय, मेरे भाग्य अनोपम माय ॥ ज० ॥ २ ॥ बलदेवनो वे देहरो जी, तिहां प्रभु काउसग्ग लीध ॥ पच्चक्खाण चोमासनो जी, स्वामीए तप कीध ॥ ज० ॥ ३ ॥ जीरणसेठ तिहां वसे जी, पाले श्रावकधर्म ॥ आकारे तिण ओलख्या जी ॥ जाणे श्रीजिन मर्म ॥ ज० ॥ ४ ॥ आज अठे उपवासीया जी, स्वामी श्रीवर्द्धमान ॥ काले सही प्रभु जीमस्ये जी,

से हथ देस्युं दान ॥ ज० ॥ ५ ॥ सदा सेठ इम चिंतवे जी, होसी सफल मुऊ आस ॥ एक मास गिणतां थकां जी, पूरी थइ चोमास ॥ ज० ॥ ६ ॥ सामग्री आहारनी जी, जीरण कीधी तइयार ॥ प्रन्नुनो मारग देखतो जी, बेठो घरने बार ॥ ज० ॥ ७ ॥ घर आवे ठे पाहुणो जी, निहुत्यो एकण वार ॥ प्रन्नुजी कां न पधारसी जी, में निहुत्या वारंवार ॥ ज० ॥ ८ ॥ पीछे करस्यूं पारणो जी, हूं प्रन्नूने पमिलान्न ॥ होय मनोरथ एहवो जी, तोय विन वरसे आन्न ॥ ज० ॥ ए ॥ अवसर ऊब्या गोचरी जी, श्री सिद्धारथपुत ॥ वेसालापुर आवतां जी, पूरणघरे पहुत्त ॥ ज० ॥ १० ॥ मिथ्यात्वी जाणे नही जी, जंगम तीरथ एह ॥ चेमी प्रते इम कहे जी, कांइक न्निक्षा देह ॥ ज० ॥ ११ ॥ चाटू न्नरने वा कला जी, प्रन्नूने आंगी दीध ॥ नीरागी तेही लिया जी, तिहां प्रन्नू पारणो कीध ॥ ज० ॥ १२ ॥ देव वजावे डुंडुन्नि जी, जै बोले कर जोमि ॥ हेम वृष्टि हुइ तिहां जी, साढीबारे कोमि ॥ ज० ॥ १३ ॥ कहे सेठ तुमे स्युं दियो जी, कियो पारणो वीर ॥ लोकां प्रते इम कहे जी, में वहिराइ कीर ॥ ज० ॥ १४ ॥ राजादिक सहूए कहे जी, धन२ पूरणसेठ ॥ ऊंची करणी तें करी जी, अवर सहू तुऊ हेठ ॥ ज० ॥ १५ ॥ जीरणसेठ सुणे तवे जी, वाजित डुंडुन्निनाद ॥ अन्यत्र कियो प्रन्नु पारणो जी, मनमें थयो विषवाद ॥ ज० ॥ १६ ॥ हूं जगमें अन्नागियो जी, मेरे न आया सांम ॥ कल्पवृक्ष किम पामीये जी, मारूमंमल ठांम ॥ ज० ॥ १७ ॥ जेता मनोरथ में किया जी, तेता रह्या मनमांहि ॥ निरधन जिम२ चिंतवे जी, तिम२ निरफल थाय ॥ ज० ॥ १८ ॥ स्वामी तिहां कियो पारणो जी, कियो अन्यत्र विहार ॥ आया पास संतानिया जी, तिहां मुनि केवलधार ॥ ज० ॥ १ए ॥ वेशालापुर

राजियो जी, लोकास्युं आणंद ॥ राय प्रश्न पूछे इस्यो जी, सुगुरु
चरण अरविंद ॥ ज० ॥ २० ॥ मेरे नगरमें को अछे जी, जीव पु
न्य जसवंत ॥ कहे केवली आज तो जी, जीरणसेठ महंत ॥ ज० ॥
२१ ॥ राय कहे किण कारणे जी, जीरणसेठ महंत ॥ दांन दियो
जिन वीरने जी, पूरणसेठ महंत ॥ ज० ॥ २२ ॥ राय प्रते कहे
केवली जी, पूरण दीनो दांन ॥ हेमवृष्टि फल तेहने जी, अवर न
कोइ प्रमांण ॥ ज० ॥ २३ ॥ देवलोक तिण वारमें जी, जीरण
घाल्यो बंध ॥ विना दांन दियां लह्यो जी, उत्तम फल संबंध ॥ ज०
॥ २४ ॥ घर्मी एक सुर डुंडुन्नि जी, जो न सुणंतो कान ॥ लहि-
तो जीरण तो सही जी, केवल अविचल गांम ॥ ज० ॥ २५ ॥
राजा जीरणने दियो जी, अधिक मांन सनमांन ॥ मुक्तनगरमें था
पियो जी, जोवो पुण्य प्रमाण ॥ ज० ॥ ॥ २६ ॥ दांन दिया सु
पात्रने जी, ते निष्फल नवि जाय ॥ पात्रदांन अनुमोदना जी,
जीरण जिम फल थाय ॥ ज० ॥ २७ ॥ इम जांणी अनुमोदना
जी, दांन सुपात्र रसाल ॥ दांन देवे सुपात्रने जी, तेहने नमे मु
नि माल ॥ ज० ॥ २८ ॥ इति श्रीवीर प्रभु पारणा संपूर्ण ॥

॥ अथ आलोयण जीवरासि खमावण पद्मावती लिख्यते ॥

॥ हिव राणी पद्मावती, जीवरास खमावे ॥ जांणपणो ज
ग दोहिलो, इण वेला आवे ॥ ते मुझ मिच्छामिडुक्करं ॥ १ ॥ अ-
रिहंतनीसाख ॥ जे में जीव विराधिया, चोरासी लाख ॥ ते मु०
॥ २ ॥ सात लाख पृथ्वीतणा, साते अप्पकाय ॥ सात लाख ते
ऊकायना, साते वलि वाय ॥ ते० ॥ ३ ॥ दस प्रत्येकवनस्पती, चव-
दे लाख साधार ॥ वि ति चउरेंद्री जीवना, बे बे लाख विचार ॥
ते० ॥ ४ ॥ देवता तिर्यंच नारकी, च्यार२ प्रकाशी ॥ चवदे लाख
मनुष्यना, ए लाख चोरासी ॥ ते० ॥ ५ ॥ इणभव परभव से

विया, जे पाप अढार ॥ त्रिविध२ कर वोसरूं, दुरगति दातार ॥ ते० ॥ ६ ॥ हिंसा कीधी जीवनी, बोल्या मृषावाद ॥ दोष अदत्तादांनना, मैथुन उनमाद ॥ ते० ॥ ७ ॥ परिग्रह मेल्यो कारमो, कीधो क्रोध विशेष ॥ मांन माया लोभ में कीया, वलि राग ने द्वेष ॥ ते० ॥ ८ ॥ कलह करी जीव दूहव्या, दीधा कूडा कलंक ॥ निंद्या कीधी पारकी, रति अरति निस्संक ॥ ते० ॥ ९ ॥ चाडी कीधी चोतरे, कीधो थांपणमोसो ॥ कुगुरु कुदेव कुधर्मनो, भलो आंण्यो भरोसो ॥ ते० ॥ १० ॥ खाटकीने भव जे किया, जीवना वध घात ॥ चिडीमार भव चिडकला, मारया दिन ने रात ॥ ते० ॥ ११ ॥ माछीगर भव माछला, झाल्या जलवास ॥ धीवर भील कोली भवे, मृग मारया पास ॥ ते० ॥ १२ ॥ काजी मुल्लाने भवे, पढी मंत्र कठोर ॥ जीव अनेक जबे किया, कीधा पाप अघोर ॥ ते० ॥ १३ ॥ कोटवाल भवमें किया, आकाराकर दंड ॥ वंदीवान मरा विया, कोरडा छडी दंड ॥ ते० ॥ १४ ॥ परमाधामीने भवे, दीधा नारकी दुख ॥ छेदन भेदन वेदना, ताडना, अति तिख ॥ ते० ॥ १५ ॥ कुंभारने भव में किया, निवाह पचाया ॥ तेली भव तिल पिलिया, पापे पेट भराया ॥ ते० ॥ १६ ॥ हालीने भव हल खड्या, फाड्या पृथवी पेट ॥ सूडाने दान किया घणा, दीधा बलध चपेट ॥ ते० ॥ १७ ॥ मालीने भव रोपिया, नानाविध वृक्ष, मूल पत्र फल फूलना, लागा पाप ते लक्ष ॥ ते० ॥ १८ ॥ आधेवाही आंगमी, भरया अधिका भार ॥ पोठी ऊंट कीडा पड्या, दया नावी लिगार ॥ ते० ॥ १९ ॥ छींपाने भव छेतरयो, कीधा रंगणपास ॥ अगनि आरंभ किया घणा, धातुरवाद अभ्यास ॥ ते० ॥ २० ॥ सूरपणे रणझूंझतां, मारया माणस वृंद ॥ मदिरा मांस माखण भख्या, खाधा मूला ने कंद ॥ ते० ॥ २१ ॥ खाण खिणाई धातुनी, पाणी

लेंव्या ॥ आरंभ कीधा अतिघणा, पोते पाप ते संच्या ॥ते०॥२२॥ अंगारकर्म किया वली, धरमें दव दीधा ॥ सूंस लेइ वीतरागना, कूडा कोसज पीधा ॥ ते० ॥ २३ ॥ बिल्ली भव ऊंदर गिल्या, गि लोइ हत्यारी ॥ मूढ गिमारतणे भवे, में जूं लीख मारी॥ते०॥२४॥ भाडभूजातणे भवे, एकेंद्री जीव, ज्वार चिणाग हुंसे किया, पाडंता रीव ॥ ते० ॥ २५ ॥ खांडण पीसण गारना, आरंभ अनेक ॥ रांधण इंधण अगनिना, कीया पाप उदेग ॥ ते० ॥ २६ ॥ विकथा च्यार कीधी वली, सेव्या पांच प्रमाद ॥ इष्ट वियोग पडाडिया, रोदन वि खवाद ॥ ते० ॥ २७ ॥ साधु अने श्रावकतणा, व्रत लेइने भागा, मूल अने उत्तरतणा, मुझ दूषण लागा ॥ ते० ॥ २८ ॥ साप विछु सिंह चीतरा, सिकरा ने समली ॥ हिंसक जीवतणे भवे, हिंसा कीधी सबली ॥ ते० ॥ २९ ॥ सूआवडे दूषण घणा, वलि गरभ गलाया ॥ जीवाणी ढोल्या घणा, शीलव्रत भंजाया ॥ ते०॥३०॥ भव अनंत भमतां थकां, किया कुटुंब संबंध, ॥ त्रिविध २ कर वो- सरूं, तिणसुं प्रतिबंध ॥ ते० ॥ ३१ ॥ इणभव परभव इण परे, कीधा पाप अखत्र ॥ त्रिविध २ कर वोसरूं, करूं जनम पवित्र ॥ ॥ ते० ॥ ३२ ॥ राग वेराडी जे सुणे, ए तीजी ढाल ॥ समयसुंदर कहे पापथी, छूटे ततकाल ॥ते०॥ ३३॥इति आलोयण सिझाय सं०॥

॥ अथ गोडीपार्श्वनाथजीका वृद्ध स्तवन लिख्यते ॥

॥ दूहा ॥

वाणी ब्रह्मा वादनी, जागे जग विख्यात ॥ पासतणा गुण गावतां, मुझ मुख वसज्यो मात ॥ १ ॥ नारंगे अणहिलपुरे, अह म्मदावादे पास ॥ गोडीनो धणी जागतो, सहूनी पूरे आस ॥ २ ॥ शुभ वेला शुभ दिन घडी, महुरत एक मंडाण ॥ प्रतिमा तीने पासनी, थई प्रतिष्टा जांण ॥ ३ ॥

॥ ढाल ॥ १ ॥

गुणहि विशाला मंगलीकमाला, वामानो सुत साचो जी ॥ धण कण कंचण मणि माणक दे, गोमीनो धणी जाचो जी॥गु०॥ ॥ ४ ॥ अणहिलपुर पाटणमें प्रतिमा, तुरकतणे घर हूंती जी ॥ अश्वनी भूमे अश्वनी पीमा, अश्वनी वाल विगूती जी॥ गु० ॥५॥ जागंतो जक जेहने कहिये, सुहणो तुरकने आपे जी ॥ पास जिनेसर केरी प्रतिमा, सेवग तुम संतापे जी ॥ ६ ॥ गु० ॥ प्रहक ठीने परगट करजे, मेघागोठीने देजे जी ॥ अधिको मले जे डंगो मले जे, टक्का पांचसे लेजे जी ॥७॥ गु० ॥ नहि आपिस तो मारीस सुरमिस, मोरबंध बंधास्ये जी ॥ पुत्र कलत्र धन हय गय हाथी, लाठ धणी घर जास्ये जी ॥८॥ गु० ॥ मारग पहिलो तुमने मिलस्ये, सारथवाहो गोठी जी ॥ निलवट टीलो चोखा चोढया, वस्तु वहे तस पोठी जी ॥ ए ॥ गु० ॥

॥ दूहा ॥

मनसुं विहतो तुरकमो, माने वचन प्रमांण ॥ बीबीने सुहणातणो, संभलावे सहिनांण ॥ १० ॥ बीबी बोले तुरकने, वमा देव हे कोइ ॥ अब सताव परगट करो, नहितर मारे सोय ॥११॥ पाठलीरात परोमिये, पहली बांधे पाज ॥ सुहणामांहे सेठने, संभलावे यक्कराज ॥ १२ ॥

॥ ढाल २ ॥

एम कही यक्क आयो राते, सारथवाहूने सुहणे जी ॥ पास तणी प्रतिमा तूं लेजे, लेतो सिर मत धूणे जी ॥ ए० ॥ १३ ॥ पांचसे टक्का तेहने आपे, अधिको म आपिस वारू जी ॥ जतन करी पहुंचाडे थानक, प्रतिमा गुण संभारू जी ॥ ए० ॥ १४ ॥ तुमने होसी बहु फलदायक, भाइ गोठी सुणजे जी ॥ पूजे प्रणमे तेहना पाया, प्रदक्कीने थुणजे जी ॥ए०॥१५॥ सुहणो देइने सुर चाल्यो,

आपणे थानक पहुतो जी ॥ पाटणमांहे सारथवाहू, हींमे तुरकने जोतो जी ॥ ए० ॥ १६ ॥ तुरके जानो दीठो गोठी, चोखा तिलक निलामे जी ॥ संकेत पहुतो साचो जाणी, बोलावे बहु लामे जी ॥ ए० ॥ १७ ॥ मुज घर प्रतिमा तुजने आपूं, श्रीपास जिनेसर केरी जी ॥ पांचसे टका जो मुज आपे, तो मोल न मांगू फेरी जी ॥ ए० ॥ १८ ॥ नाणो देइ प्रतिमा लेइ, थानक पहुतो रंगे जी, केशर चंदन मृगमद घोली, विधसुं पूजा रंगे जी ॥ ए० १९॥ गादी रूमी रूनी कीधी, ते मांहि प्रतिमा राखे जी ॥ अनुक्रम आव्या पारकरमांहे, श्रीसंघने सुर साखे जी ॥ ए० ॥ २० ॥ उच्छव दिन२ अधिका थाये, सत्तर भेद सनात्रो जी ॥ गाम२ना दरसण करवा, आवे लोक प्रभातो जी ॥ ए० ॥ २१ ॥

॥ दूहा ॥

इक दिन देखे अवधिसुं, पारकरपुरनो भंग ॥ जतन करूं प्रतिमातणो, तीरथ अछे अभंग ॥ २२ ॥ सुहणो आपे सेठने, थल, अटवी ऊजाम ॥ महिमा थास्ये अतिघणी, प्रतिमा तिहां पहुचाम ॥ २३ ॥ कुशल क्षेम तिहां अछे, तुजने मुजने जांण, संका छोमी काम कर, करतो म करीस कांण ॥ २४ ॥

॥ ढाल ॥

॥ पास मनोरथ पूरा करे, वाहण एक वृषेन्द्र जोतरे ॥ पारकरथी परियाणो करे, इक थल चढ बीजे ऊतरे ॥ २५ ॥ बारे कोश आयां जेतले, प्रतिमा नवि चाले तेतले ॥ गोठी मनह विमासण थइ, पास वचन संभावूं सही ॥ २६ ॥ आ अटवी किम करूं प्रयाण, कुटको कोइ न दीसे वहाण ॥ देवल पास जिनेसर सरतणो, मंमाउं किम घरथे विणो ॥ २७ ॥ जल विन श्रीसंघ रहस्ये किहां, सिलावटा किम आवे इहां ॥ चिंतातुर थयो निद्रा लहे, यक्षराज आवी इम

कहे ॥ २८ ॥ गूंहली ऊपर नाणो जिहां, गरथ घणो जाणीज तिहां ॥ स्वस्तिक सोपारी सहिनांण, पाहणतणी ञलटस्ये खांण॥ २९ ॥ श्रीफल सजल तिहां किण जुउ, अमृत जल निसरिस्ये कूउ ॥ खारा कूआनो इह सहनांण, ञूमि पड्यो ठे नीलो गाण ॥ ३० ॥ सिलावटो सीरोही वसे, कोढ पराञवियो किसमिसे ॥ तिहांथकी तूं इहा आणजे, सत्य वचन माहरो मांनजे ॥ ३१ ॥ गोठीनो मन थिर थापियो, शिलाचटाने सुहणो दियो॥ रोग गमाडुं ने पूरुं आस, पासतणो मंमे आवास ॥ ३२ ॥ सुपनमांहि मांन्यो ते वेण, हेम वरण देखाड्यो नेण ॥ गोठी मनह मनोरथ हुआ, सिलावटने गया तेमवा ॥ ३३ ॥ सिलावटो आवे सूरमो, जीमे खीरखांम घृत चूरमो॥ घमे घाट करे कोरणी, लगन ञले पाया रोपणी ॥ ३४ ॥ थंञ १ कीधी पूतली, नाटक कौतुक करती रली ॥ रंगमंमप रलियामणो रसे, जोतां मानवनो मन वसे ॥ ३५ ॥ नीपायो पूरो प्राशाद, स्वर्ग समो मंमे आवास ॥ दिवस विचारी इंमो घड्यो, ततखिण देवल ऊपर चढयो ॥ ३६ ॥ शुञ लगन शुञ वेला वास, पवासण वेठा श्रीपास ॥ महिमा मोटी मेरु समांन, एकलमल वगमे रहे वांन ॥ ॥ ३७ ॥ वात पुराणी में सांञली, तवनमांहि सूधी सांकली ॥ गोठीतणा गोतरिया अठे, यात्र करीने परणे पठे ॥ ३८ ॥

॥ दूहा ॥

विघन विमारण जक जग, तेहनो अकल सरूप ॥ प्रीत करे श्रीसंघने, देखामे निजरूप ॥ ३९ ॥ गिरूठ गोमीपास जिन ॥ आपे अरथ ञंमार ॥ सानिध करे श्रीसंघने, आस्या पूरणहार ॥ ४० ॥ नील पलाणे नील हय, नीलो थइ असवार, मारग चूकां मांनवी, वाट दिखावणहार ॥ ४१ ॥

॥ ढाल ४ ॥

वरण अढारतणो लहे जोग, विघन निवारे टाले रोग ॥ प
वित्र थइ समरे जे जाप, टाले सगला पाप संताप ॥ ४२ ॥ निर
धनने घर धननो सूत, आपे अपुत्रियाने पूत ॥ कायरने सूरापणो
धरे, पार उतारे लछी वरे ॥ ४३ ॥ दोजागीने दे सोजाग ॥ पग
विहूणाने आपे पाग ॥ गांम नही तेहने घे गांम ॥ मन वंछित पूरे
अजिरांम ॥ ४४ ॥ निरधाराने घे आधार, जवसायर ऊतारे पार ॥
आरतियानी आरत जंग, धरे ध्यांन ते लहे सुरंग ॥ ४५ ॥ समरथां
साद दिये जक्रराज, जेहना मोटा अछे दिवाज ॥ बुद्धिहीनने बुद्धि
प्रकाश ॥ गूंगाने घे वचन विलास ॥ ४६ ॥ डुखियाने सुखनो दा
तार, जयजंजण रंजण अवतार ॥ बंधन तूटे बेरीतणा, श्रीपार्श्व
नाम अक्षर समरणा ॥ ४७ ॥

॥ दूहा ॥

श्रीपार्श्व नाम अक्षर जपे, विश्वानर विकराल ॥ हस्तियुद्ध
दूरे टले, डुध्र सींह सियाल ॥ ४८ ॥ चोरतणा जय चूकवे, विष
अमृत उपकार ॥ विषधरना विष ऊतरे, संग्रामे जय जयकार ॥ ४९ ॥
रोग शोग दालिद डुख, दोहग दूर पुलाय ॥ परमेसर श्रीपासनो, म-
हिमा मंत्र जपाय ॥ ५० ॥

॥ ढाल ५ ॥ चाल कडखानी ॥

ॐजतनू २ ॐज उपशम धरी, ॐ ह्रीं श्रीं श्रीपार्श्व अक्षर ज
पंते ॥ जूतने प्रेत ऊोटिंग विंतर सुरा, उपशमे वार इकवीस गुणंते
॥ ५१ ॥ ॐ० ॥ डुष्टा रोग शोगा जरा जंतरा, ताव एकंतरा डु
नपंते ॥ गर्ज़बंधन ऊणं सर्प विछू विषं, चालिका बाल मेवाऊखंते
॥ ५२ ॥ ॐ० ॥ साडणी माडणी रोहणी रंकणी, फोटका मोटका
दोष हुंते ॥ दाढ ऊंदरतणी कोल नोलां तणी ॥ श्वान सियाल वि-

कराल दंते ॥५३॥ ॐ० ॥ धरणेंद पद्मावती समर सोन्नावती, वाट आघाट अटवी अटंते ॥ लखमी लोंदो मिले सुजस वेला वले ॥ सयल आस्या फले मन हसंते ॥ ५४ ॥ ॐ० ॥ अष्ट महान्नय हरे कानपीमा टले ॥ ऊतरे शूल शीसग न्नणंते ॥ वदत वर प्रीतसुं प्रीतविमल प्रन्नु, श्रीपास जिण नांम अन्निराम मंते ॥ ५५ ॥ इति श्रीगोमीपार्श्व जिन स्तवनं ॥

॥ अथ मंगलीक लिख्यते ॥

धम्मो मंगल मुक्किठं अहिंसा संजमो तवो ॥ देवा वितं नमं संनि, जस्स धम्मे सयामणो ॥ १ ॥ जहा डुम्मस्स पुप्फेसु, न्नमरो आवि अइरसं ॥ नय पुप्फं किलामेइ, सोइ पीणेइ अप्पयं ॥ २ ॥ एव मेए समणा वुत्ता, जे लोए संति साहुणो ॥ विहंगमाइ पुप्फेसु, दाणन्नत्ते सणेरया ॥ ३ ॥ वयं च वि त्तिं लप्नामो ॥ नहि कोइ नव हम्मइ ॥ अहागमे सुरीयंते, पुप्फेसु न्नमरो जहा ॥ ४ ॥ महुकार समा बुद्धा, जे न्नवंति अणिस्सिया ॥ नाणापिंम रयादिंता, तेण वुच्चंति साहुणोत्तिबेमि ॥ ५ ॥ इति ॥ सर्व मंगल मांगल्यं, सर्व कल्याण कारणं ॥ प्रधानं सर्वधर्माणां जैनं, जयति शाशनं॥ १ ॥ मंगलं न्नगवान्वीरो, मंगलं गौतम प्रन्नु ॥ मंगलं स्थलन्नद्राद्या, जैनोधर्मोस्तु मंगलं॥ २॥

॥ अथ आत्मरक्षा स्तोत्र लिख्यते ॥

॥ ॐ नमो परमेष्टि नमस्कारं, सारं नवपदात्मकं ॥ आत्म रक्षा करं वज्र, पंजरा न्नस्मराम्यहं ॥ १ ॥ ॐ नमो अरिहंताणं ॥ शिरस्कशिर संस्थितं, ॐ नमो सव्व सिद्धाणं, मुखे मुखपटंवरं ॥ २ ॥ ॐ नमो आयरिआणं, अंगरक्षाति शायिनी ॥ ॐ नमो उव ज्झायाणं, आयुधं हस्तयोर्दढं ॥ ३ ॥ ॐ नमो लोए सव्व साहूणं, मोचके पादयो सुन्ने ॥ एसो पंच नमोक्कारो, शिला वज्रमई तले ॥ ४ ॥ सव्व पावप्पणासणो, वप्रो वज्रमयोवहि ॥ मंगलाणं च स-

भांसिं, खादिरंगार खातिका ॥ ५ ॥ स्वाहांतंच पदं ज्ञेयं, पढमं हवइ मंगलं ॥ वप्रो परिवज्जमयं, विधानं देहरक्षणे ॥ ६ ॥ महा प्रभावात् रक्षेयं, क्षुद्रोपद्रव नाशनी ॥ परमेष्टि पदोद्भूता, कथिता पूर्वसूरिभिः ॥ ७ ॥ यश्चैवं कुरुते रक्षां, परमेष्टी पदे सदा ॥ तस्य नस्याद्भयं व्याधि, राधि श्चापि कदाचनः ॥ ॥८॥ इति आत्मरक्षा० स्तोत्रं संपूर्ण ॥

॥ अथ नवकार स्तवनं ॥ ( छंद )

॥ सुखकारण भवियण समरो मित नवकार, जिनशासन आगम चवदे पूरव सार ॥ इण मंत्रनी महिमा कहितां न लहुं पार, सुरतरु जिम चिंतित वंछितफल दातार ॥ १ ॥ सुर दानव मानव सेव करे कर जोड़, भूयमंडल विचरे तारे भवियण कोड़ि ॥ सुरछंदे विलसे अतिशय जास अनंत, पहिले पद नमिये अरिगं जन अरिहंत ॥ २ ॥ जे पनरे भेदे सिद्ध थया भगवंत, पंचमि गति पुहता अष्ट कर्म करि अंत ॥ कल अकल सरूपी पंचानंतक जेह ॥ सिद्धना पाय प्रणमुं बीजे पद वलि एह ॥ ३ ॥ गच्छभार धुरंधर सुंदर शशिहर शोभ, कर शारणवारण गुण छत्तीसे थोभ ॥ श्रुत जांण शिरोमण सागर जेम गंभीर, तीजे पद नमिये आ चारज गुण धीर ॥ ४ ॥ श्रुतधर गुण आगम सूत्र भणावे सार, तप विध संयोगे भाखे अरथ विचार ॥ मुनिवर गुणयुत्ता ते कहिये उवझाय, चोथे पद नमिये अहनिश तेहना पाय ॥ ५ ॥ पंचाश्रव टाले पाले पंचाचार, तपसी गुणधारी वारी विषय विकार ॥ त्रस थावर पीहर लोकमांहि ते साध, त्रिविधे ते प्रणमूं परमारथ जिण लाध ॥ ६ ॥ अरि हरि करि साइण डाइण भूत वेताल, सब पाप पणासे विलसे मंगलमाल ॥ इण समरयां संकट दूर टले ततकाल, जंपे जिण गुण इम सुरवर सीस रसाल ॥ ७ ॥

॥ अथ श्री संखेश्वरा पार्श्वनाथ स्तवनं ॥ ( छंद )

॥ शेवो पास संखेसरो मन सुद्धे, नमूं नाथ निश्चे करी एक वुधे ॥ देवी देवता अन्यने शुं नमो गे, अहो जव्य लोको जुला कां जमो गे ॥ १ ॥ त्रैलोक्यना नाथने सुं तजो गे, पड्या पाश मे जूतमाने जजो गे ॥ सुराधेनु बंमी अजाने अजो गे, महापंथ मूंकी कुपंथे व्रजो गे ॥ २ ॥ तजे कोण चिंतामणी काच माटे, ग्रहे कोण राशजने हस्ति साटे ॥ सुरडुम ऊपामने आक वावे, महामूढ ते आकुला अंत पावे ॥३॥ किहां काकरोने जे किहां मेरु शृंग, किहां केशरीने किहां ते कुरंग ॥किहां विश्वनाथं किहां अन्य देवा, करो एक चित्ते प्रजु पार्श्व सेवा ॥ ४ ॥ पूजो देव प्रजावती प्राणनाथं, सहू जीवने करे सह सनाथं ॥ महातत्व जाणी सदा जेह ध्यावे, तेहना डुख दालिद दूरे गमावे ॥५॥ पामी मानुषोने वृथा क्यु गमो गे, कुशीले करी देहने कां दमो गे, नहि मुक्ति वासं विना वितरागं ॥ जजो जगवंत तजो दृष्टिरागं ॥ ६ ॥उदय रत्न जाखे सदा हेत आणी, दयाजाव कीजे मोहि दास जांणी ॥ मोरे आज मोतीअमे मेह वूठा, प्रजु पास संखेसरो आप तूठा ॥ ७ ॥ इति पदं ॥

॥ अथ लघु गौतम रास लिख्यते ॥

॥ वीर जिनेसर केरो शीश, गोतम नांम जपो निश दीश ॥ जो कीजे गौतमनो ध्यांन, तो घर विलशे नवे निधान ॥ १ ॥ गौतम नांमे गिरवर चढे, मन वंछित लीला संपजे ॥ गौतम नांमे नावे रोग, गौतम नांमे सर्व संजोग ॥ २ ॥ जे वैरी विरुआ वंकमा, तसनांमे नावे ढूंकमा ॥ जूत प्रेत नवि मंमे प्रांण, ते गौतमना करूं वखाण ॥ ३ ॥ गौतम नांमे निरमल काय, गौतम नांमे वाधे आय ॥ गौतम जिनशाशन सिणगार, गौतम नांमे जयजयकार

॥ ४ ॥ शाल दाल सदा घृत घोल, मनवंछित कप्पम तंबोल ॥ घरे सुघरणी निरमल चित्त, गौतम नांमे पूत्र विनीत ॥ ५ ॥ गौतम उदयो अविचल नांण, गौतम नांम जपो जगजांण ॥ मोटा मंदिर मेरु समान, गौतम नांमे सफल विहाण ॥ ६ ॥ घर मयगल घोमानी जोम, वारू विलसे वंछित कोमि ॥ महियल मांने मोटा राय जो तूठे गौतमना पाय ॥ ७ ॥ गौतम प्रणम्यां पातिक टले, उत्तम सरसी संगत मिले ॥ गौतम नांमे निर्मल ज्ञान, गौतम नांमे वाधे वान ॥८॥ पुण्यवंत अवधारो सहू, गुरु गौतमना गुण छे वहू ॥ कहे लावण्य समय कर जोमि, गौतम तूठा संपत कोमि ॥९॥ इति पदं ॥

॥ अथ शोल शती छंद ॥

आदिनाथ आदि देइ जिनवर वांदी, सफल मनोरथ कीजिये ए॥ प्रज्ञात उठी मंगलीक काजे शोले शती नांम लीजियेए॥ १ ॥ वालकुमारी जगहितकारी, व्राह्मी जरतनी वहिनमी ए ॥ घट २ व्यापक अक्षररूपे शोल शती मांहि जे वमी ए ॥ २ ॥ वाहुवल जगनी सतिय शिरोमणि, सुंदरी नांमे रुषत्र सुता ए ॥ अंग स्वरूपी त्रिभुवनमांहे, जेह अनोपम गुणयुता ए ॥ ३ ॥ चंदनवाला वालपणेथी शीलवती शुद्ध श्राविका ए, उमदना वाकला वीर प्रति लाज्या, केवल लहि व्रत जाविका ए ॥ ४ ॥ उग्रशेन धूआ धारणी नंदन राजेमती नेम वल्लजा ए, योवन वेशें कामने जीती, शंजम लेइ देव उल्लजा ए ॥ ५ ॥ पंच जरतारी पांमव नारी, द्रुपदा नांम वखाणिये ए, एकशो आठे चीर पुराणा, शील महिमा तस जाणिये ए ॥ ६ ॥ दशरथ नृपनी नारि निरोपम कौशल्या कुलचंद्रिका ए, शीयल सलूणी रांम जनीता पुण्यतणी प्रनालिका ए ॥ ७ ॥ कौशंविक ठांमे शतानिक नामे, राज्य करे रंग राजियो ए, तस घर घरणी मृगावती नांमे सुरजुवने जश गाजियो ए ॥ ८ ॥ सुलशा

साची शील न काची राची नहीं विषयारसें ए, मुखनो जोतां पाप पुलाये नाम लेतां मन उल्लसे ए ॥ ए ॥ राम रघुवंशी जेहनो कामण जनकसुता शीता शती ए, जग सहू जांणे धीज करंता अनल शीतल थयो शीलथी ए ॥ १० ॥ काचे तांतण चालणी बांधी कूवाथकी जल काढियो ए, कलंक उतारवा शतिय सुन्नद्रा चंपा बार उघाड़ियो ए ॥ ११ ॥ सुरनर वंदित शील अकंपित शिवा शिवपद गांमनी ए ॥ जेहने नामे निरमल थइये वलिहारी तसु नांमनी ए ॥ १२ ॥ हस्तिनागपुर पांडवरायनी कूंता नांमे कामनी ए, पांडव माता दशे दशारनी, बहिन पतिव्रता पदमनी ए ॥ १३ ॥ शीलवती नामें शीलव्रत धारणी, त्रिविधे तेहने वंदीये ए ॥ नांम जपता पातिक जाए, दरसन डुरित निकंदि ए ॥ १४ ॥ निषधानगरी नल नरपतनी, दवदंती तसु गेहनी, ए संकट पड़ियां शीलज राख्यो, त्रिन्नुवन कीर्त्ति जेहनी ए ॥ १५ ॥ अनंग अजीता जगजन जीता, पुष्पचूला ने प्रन्नावती ए ॥ विश्व विख्याता कामित दाता, शोलमी शती पद्मावती ए ॥ १६ ॥ वीरे दाखी शास्त्र छे साखी, उदयरत्न न्नाषे मुदा ए ॥ प्रह ऊठीने जे नर न्नणसे, ते लहिस्ये सुख संपदा ए १७

॥ अथ गौतम मंगल लिख्यते ॥

जय २ मंगलनिधान गौतम जयकारी ॥ ज० ॥ पृथ्वीकूख रत्नहीर, विश्वन्नूति पितु सधीर ॥ च्यार वेद चतुरवीर मन्मथ अवतारी ॥ ज० ॥ १ ॥ जड़ रंग विप्र संग, नृप्रा सुरलोक गंग ॥ करत धरत गात्र पात्र, विरुद विबुधचारी ॥ ज० ॥ २ ॥ विचरत प्रन्नु आये चंग, वाणी गुण सप्त न्नंग ॥ वर्द्धमांन जित अनंग, शंशय तम हारी ॥ ज० ॥ ३ ॥ देवागम त्रिगढ देख, इंद्रजाल संक रेख॥ वीतराग वचन पेख, मिथ्यामत टारी ॥ ज० ॥ ४ ॥ त्रिपदी पाय अंग बार, रचना कृत अति अपार, बोधन जग जीव तार, न्नये गुरु

गणधारी ॥ ज० ॥ ५ ॥ केवल चिद सरस पीन, मुक्ति लक्ष्मी धरम लीन ॥ मुनि मन जल चरण मीन, कुंदन द्युति सारी ॥ ज० ॥६॥ सिद्धियोग नंद चंद, कार्त्तिक शित संघ वृंद ॥ फूलत घर कल्प कंद, दूज कुमति हारी ॥ ज० ॥ ७ ॥ गुणशीलपुर देवमणी इंद्रभूति जगधणी ॥ कुशल निधान सुख भणी, पाठक ऋद्धिसारीज०॥ ८ ॥

॥ अथ मुनिवेष संबंधे पद लिख्यते ॥

॥ म्हांने प्यारो लागे छे जी मुनिवर भेस ॥ म्हांने० हाथ लकड़िया कांधे कंबलिया, शिर शोभित तनु केश म्हां० ॥ १ ॥ चोलपट्ट चादर पांगरणी, उज्जल रहत हमेश ॥ म्हां० ॥ २ ॥ जयणा कर मुखपत्ती धारक, रजोहरण सविसेस, म्हां० ॥ ३॥ थिवरकलप जिनमुद्राधारी ॥ काटत कर्म कलेश ॥ म्हां० ॥ ४ ॥ दे उपदेश भविक जनतारक, तमहर प्रगट दिनेश ॥ म्हां० ॥५॥ करत रामऋद्धिसार वंदना, निरखत एसो भेस॥ म्हां०॥६॥ इति पदं॥

॥ अथ अरिहंत स्तवनं पद ॥

॥ राग नाटक ॥

॥ जबसे सरधा शुद्ध भई, मन अरिहंत२ ध्याते हे ॥ अरिहंत ध्यावत गुणगण पावत कर्म रहित हो जाते हे ॥ १ ॥ जय २ जय२ श्रीजगदीश्वर, शंकर ब्रह्म कहाते हे ३ सहजानंदी जगत उधारण, सुरनर चरण जुभाते हे ॥ सब देव मिल त्रिगढ रचाते, अपछर मंगल धुनि गाते हे ॥ देवदुंदुभि नाद बजाते हे, धर्म केते हे सुख देते हे ॥ भविक जीव तिर जाते हे, जो निश्चय मनमें लाते हे ॥ रामऋद्धिसार कहे ऋद्धसार, तूं आधार प्रभु मोहे तार ॥ ज०

॥ अथ श्री श्रावक करणीनी सज्झाय ॥

॥ चोपाइ ॥ श्रावक तुं उठे परभात, चार घडी ले पाछली रात॥ मनमां समरे श्री नवकार, जेम पामे भव सायर पार ॥१॥

कवण देव कवण गुरुधर्म, कवण अमारुं छे कुलकर्म, कवण अ मारो छे व्यवसाय, एवुं चिंतवजे मन माय ॥ २ ॥ सामायिक ले जे मन शुद्ध, धर्मनी हेडे धरजे बुध ॥ पडिक्कमणुं करे रयणी तणु, पातक आलोई आपणुं ॥ ३ ॥ कायाशक्ते करे पच्चरकाण सूधि पाले जिननी आण ॥ जणजे गणजे स्तवन सझाय, जिणहुंती निस्तारो थाय ॥ ४ ॥ चितारे नित्य चउदे नीम, पाले दया जीवतां सीम ॥ देहरे जाइ जुहारे देव, द्रव्यजावथी करजे सेव ॥ ५ ॥ पोषाले गुरु वंदन जाय, सुणो वखाण सदा चित्त लाय ॥ निर्दूषण सूजंतो आहार, साधुने देजे सुविचार ॥ ६ ॥ साहम्मीवत्सल करजे घणां, सगपण महोटा साहम्मीतणां ॥ डुःखीया हीणा दीना देखि, करजे तास दया सुविशेष ॥ ७ ॥ घर अनुसारें देजे दान, महोटाशुं म करे अजिमान ॥ गुरुने मुखे लेजे आखडी, धर्म न मूकीश ए के घडी ॥ ८ ॥ वारु शुद्ध करे व्यापार, उंग अधिकानो परिहार ॥ म जरिशकेनी कूडी साख, कूडा जनशुं कथन म जांख ॥ ए ॥ अनंतकाय कहिये बत्रीश, अजक्ष्य वाविशे विश्वावीश ॥ ते जक्षण नवि कीजें किमे, काचां कवला फल मत जिमे ॥ १० ॥ रात्रिजो जनना बहु दोष, जाणीने करजे संतोष ॥ साजी साबू लोह ने गुली, मधु धावडी मत वेचो वली ॥ ११ ॥ वली म करावे रंगण पास, दूषण घणां कह्यां छे तास ॥ पाणी गलजे बेवे वार, अणगल पीतां दोष अपार ॥ १२ ॥ जीवाणीनां करजे यत्न, पातक छंडी करजे पुण्य ॥ गणा इंधण चूले जोय, वावरजे जिम पाप न होय ॥ १३ ॥ घृतनी परें वावरजे नीर, अणगल नीर म धोइश चीर ॥ ब्रह्मव्रत सूधुं पालजे, अतिचार सघला टालजे ॥ १४ ॥ कह्यां पन्नरे कर्मादान, पापतणी परहरजे खाण ॥ किशुं म लेजे अनरथ दंड, मिथ्या मेल म जरजे पिंड ॥ १५ ॥ समकि

त शुद्ध हैये राखजे, बोल विचारीने भाखजे ॥ पांच तिथि म करो आरंभ, पालो शीयल तजो मन दंभ ॥ १६ ॥ तेल तक्र घृत दूध ने दहिं, ऊघाडां मत मेलो सही ॥ उत्तम ठामें खरचो वित्त, पर उपगार करो शुभचित्त ॥ १७ ॥ दिवस चरिम करजे चोविहार; चारे आहार तणो परिहार । दिवस तणां आलोए पाप, जिम भां जे सघला संताप ॥ १८ ॥ संध्यायें आवश्यक साचवे, जिनवर च रण शरण भव भवे ॥ चारे शरण करी दृढ होय, सागारी अण सण ले सोय ॥१९॥ करे मनोरथ मन एहवा, तीरथ शत्रुंजे जा यवा ॥ समेतशिखर आबू गिरनार, भेटीश हुं धन धन अवतार ॥ ॥२०॥ श्रावकनी करणी छे एह, एहथी थाये भवनो छेह ॥ आठे कर्म पडे पातलां, पाप तणा छुटे आमला ॥ २१ ॥ वारु लहियें अमर विमान, अनुक्रमें पामे शिवपुरधाम॥ कहे जिनहर्ष घणे सस नेह, करशो दुःखहरणी छे एह ॥२२॥ इति श्रावकनी करणीनी स० ॥

॥ अथ गौतम स्वामीनो रास लिख्यते ॥

॥ वीर जिणेसर चरण कमल कमलाकय वासो, पणमवि प भणिसुं सामी साल गोयम गुरुरासो ॥ मणतणु वयणे एकंद कर वि निसुणहु भो भविया, जिम निवसे तुम देह गेह गुण गण गह गहिया ॥ १ ॥जंबूदीव सिरिभरहखित्त खोणी तल मंडण, मगहदे स सेणियनरेस रिउदल बलखंडण ॥ धणवर गुब्बर गाम नाम जि हां गुणगणसज्जा, विप्प वसे वसुभूइ तच्छ तसु पुहवी भज्जा ॥२॥ ताणपुत्त सिरिइंद भूय भूवलयपसिद्धो, चवदह विज्जा विविहरूव ना री रस लुद्धो ॥ विनय विवेक विचार सार गुण गणह मनोहर, सा त हाथ सुप्रमाणदेह रूवहि रंभावर ॥ ३ ॥ नयणवयण कर चरण जाणवि पंकजजलपाडिय, तेजहिं तारा चंद सूर आकास भमाडिय ॥ रूवहि मदण अनंग करवि मेल्हयो निरधाडिय, धीरम मेरु गंभी

र सिंधु चंगम चयचाम्रिय ॥ ४ ॥ पेखवि निरुवम रूव जास जण जंपे किंचिय, एकाकी किल जीत्त इन्न गुण मेल्ह्या संचिय ॥ अह वा निश्चयपुव्व जम्म जिणवर इण अंचिय, रंभा पउमा गवरि गंग रतिहां विधि वंचिय ॥ ५ ॥ नय बुध नय गुर कविण कोय जसु आगल रहियो, पंचसयां गुण पात्र गात्र हींमे परवरियो ॥ करय निरंतर यज्ञ करम मिथ्यामति मोहिय, अणचल होसे चरमनाण, दंसणह विसोहिय ॥ ६ ॥ वस्तु ॥ जंबूदीव जंबूदीव भरह वासमि खोणीतल मंमण, मगह देस सेणिय नरेसर, वरगुवरगाम तिहां, विप्प वसे वसभूइ, ं र तसु पुहवि भज्जा, सयलगुणगणरूवनिहा ण, ताणपुत्त विज्जानिला, गोयम अतिही सुजाण ॥७॥ भास ॥ चर म जिनेसर केवलनाणी, चोविहसंघ पइठा जाणी॥ पावा पुर सामी संपत्तो, चउविह देव निकायहिं जुत्तो ॥ ८ ॥ देवहि समवसरण तिहां किजें, जिण दीठे मिथ्यामत छीजे ॥ त्रिभुवनगुरु सिंहास सन बेठा, ततखिण मोह दिगंत पइठा ॥ ए॥ क्रोध मान माया म दपूरा, जाये नाठा जिम दिनचोरा ॥ देव दुंदुभि आगासें वाजे, धरम नरेसर आव्यो गाजी ॥ १० ॥ कुसुमवृष्टि अरचे तिहां देवा, चउसठ इंद्रज मागे सेवा ॥ चामर छत्र सिरोवरि सोहे, रूवहि जि नवर जग सहु मोहे ॥ ११ ॥ उवसम रसभर वरवरसंता, जोज नवाणि वखाण करंता ॥ जाणवि वर्द्धमान जिण पाया, सुर नर किन्नर आवइ राया ॥ १२ ॥ कंत समोहियजलहलकंता, गयण विमाणहि रणरणकंता ॥ पेखवि इंद्रभूइ मन चिंते, सुर आवे अम यज्ञ हुवंते ॥ १३ ॥ तीरतरंमक जिम ते वहिता, समवसरण पुहता गहगहिता ॥ तो अभिमानें गोयम जंपे, इण अवसर कोपें तणु कंपे ॥ १४ ॥ मूढा लोक अजाण्युं बोले, सुर जाणंता इम कांइ मोले ॥ मो आगल कोइ जाण भणीजें, मेरु अवर किम उपम दी

जं ॥१५॥ वस्तु ॥ वीर जिणवर विर जिणवर नाण संपन्न पावापुरसुर महिय, पत्तनाह संसारतारण ॥ तिहिं देवइ निम्मविय, समवसरण वहु सुरक कारण ॥ जिणवर जग उज्जोय करे, तेजहि कर दिन कार सिंहासण सामी ठव्यो, हुउ तो जयजयकार ॥ १६ ॥ भास ॥ तो चढियो घणमाण गजे, इंदभूय भूयदेव तो ॥ हुंकारो करसं चरिय, कवणसु जिणवर देव तो ॥ जोजन भूमि समोसरण, पेखवि प्रथमारंभ ॥ तो दहदिस देखे विबुधवधू, आवंती सुरंभ तो ॥ १७ ॥ मणिमय तोरणदंम ध्वज, कोसीसे नवघाट तो ॥ वयरवि वर्जितजंगुगण, प्रातीहारिज आठ तो ॥ सुर नर किन्नर असुरवर, इंइ इंद्राणी राय तो ॥ चित्त चमक्किय चिंतव ए, सेवंतां प्रभु पाय तो ॥ १८ ॥ सहस किरण सामी वीरजिण, पेखिअ रूप विसाल तो ॥ एह असंभव संभव ए, साचो ए इंइ जाल तो ॥ तो बोला वइ त्रिजग गुरु, इंइभूइ नामेण तो ॥ श्रीमुख संसा सामि सवे, फेरू वेदपएण तो ॥ १९ ॥ मान मेल मद ठेल करे, भगतहिं ना म्यो सीस तो ॥ पंच सयांसूं व्रत लियो ए, गोयम पहिलो सीस तो ॥ बंधव संजम सुणवि करे, अगनिभूइ आवेय तो ॥ नाम लेइ आभास करे, ते पण प्रतिबोधेय तो ॥२०॥ इण अनुक्रम गणहररयण, थाप्या वीर इग्यार तो ॥ तो उपदेसे भुवन गुरु, संयमशुं व्रत बार तो ॥ विहुं उपवा सें पारणो ए, आपणपें विहरंत तो गोयम संयम जग सयल, जय जय कार करंत तो ॥ २१ ॥ वस्तु ॥ इंइभूइ इंइभूइ चढियो वहुमान हुंकारो करि कंपतो, समवसरण पहुतो तुरंतो ॥ जे संसा सामि सवे, चरमनाह फेरे फुरंततो ॥ बोधवीज सज्झायमनें, गोयम भवहि विरत्त ॥ दिरक लेई सिरका सही, गणहरपयसंपत्त ॥ २२ ॥ भास ॥ आज हुउ सुविहाण, आज पचेलिमां पुण्य भरो ॥ दीठ गोयम सामि, जो नियनयणें अमिय झरो ॥ समवसरण मझार, जे जे

संसा ऊपजे ए ॥ ते ते पर उपगार, कारण पूछे मुनि पवरो ॥२३॥ जीहां दीजें दीख, तिहां केवल उपजे ए ॥ आप कनें अणहुंत, गोयम दीजें दान इम ॥ गुरु उपर गुरु भक्ति, सामी गोयम ऊपनिय ॥ अणचल केवल नाण, रागज राखे रंग भरे ॥ २४ ॥ जो अष्टापद सेल, वंदे चढ चउवीस जिण ॥ आतम लब्धि वसेण, चरम सरीरी सोज मुनि ॥ इय देसणा निसुणेइ, गोयम गणहर संचरिय ॥ तापस पररसएण, जो मुनि दीठो आवतो ए ॥२५॥ तपसोसि यनिय अंग, अह्मां सगति न ऊपजे ए ॥ किम चढसे दृढ काय, गज जिम दीसे गाजतो ए ॥ गिरुउ ए अभिमान, तापस जो मन चिंतवे ए ॥ तो मुनि चढियो वेग, आलंबवि दिनकर किरण ॥ २६ ॥ कंचण मणि निप्पन्न, दंड कलस ध्वज वड सहिय॥ पेखवि परमाणंद, जिणहर भरतेसर महिय ॥ निय निय काय प्रमाण, चिहुं दिसि संठिय जिणह बिंब ॥ पणमवि मन उल्लास, गोयम गणहर तिहां वसिय ॥ २७ ॥ वयर सामीनो जीव, तिर्यकजृंभक देव तिहां ॥ प्रति बोध्या पुंडरीक, कंडरीक अध्ययन भणी ॥ वलता गोयम सामि, सवि तापस प्रतिबोध करे ॥ लेई आपण साथ, चाले जिम जूथाधिपति ॥ २८ ॥ खीर खांड घृत आण, अमीय वूठ अंगूठ ठवे ॥ गोयम एकण पात्र, करावे पारणो सवे ॥ पंचसयां शुभ भाव, उज्जल भरियो खीर मिसे ॥ साचा गुरुसंयोग, कवल ते केवल रूप हुआ ॥ २९ ॥ पंचसयां जिणनाह, समवसरण प्राकारत्रय ॥ पेखवि केवल नाण, उप्पन्नो उज्जोय करे ॥ जाणे जणवि पीयूष, गाजंती घन मेघ जिम ॥ जिनवाणी निसुणेवि, नाणी हुया पंचसया ॥ ३० ॥ वस्तु ॥ इण अनुक्रम इण अनुक्रम नाण पन्नरेसें, उपन्न परिवरिय, हरिउरिय जिणनाह वंदइ, जाणेवी जग गुरु इयण, तिहिं नाण अप्पाण निंदइ, चरमजिनेसर इम भणे,

गोयम म करिस खेव, ठेह जाय आपण सही, होस्यां तुल्ल बेव ॥ ३१ ॥ भास ॥ सामियो ए वीर जिणंद, पूनमचंद जिम उल्ल सिय ॥ विहरियो ए भरहवासंमि, वरस बहुत्तर संवसिय ॥ ठव तो ए कणय पउमेण, पायकमल संघें सहिय ॥ आवियो ए नय णाणंद, नयर पावापुर सुरमहिय ॥ ३२ ॥ पेखयो ए गोयमसामि, देवसमा प्रतिबोध करे ॥ आपणो ए तिसलादेवि, नंदन पुहतो पर मपए ॥ वलतो ए देव आकाश, पेखवि जाण्यो जिण समे ए ॥ तो मुनि ए मनविखवाद, नादभेद जिम ऊपनो ए ॥ ३३ ॥ इण समे ए सामिय देखि, आपकनासूं टालियो ए ॥ जाण तो ए तिहु अण नाह, लोक विवहार न पालियो ए ॥ अतिभलो ए कीधलो सामि, जाण्यो केवल मागसे ए ॥ चिंतव्यो ए बालक जेम, अहवा केडें लागसे ए ॥ ३४ ॥ हूं किम ए वीर जिणंद, भगतहिं भोलें भोलव्यो ए ॥ आपणो ए उंचलो नेह, नाह न संपे साचव्यो ए ॥ साचो ए ए वीतराग, नेह न हेजें टालियो ए ॥ तिणसमे ए गो यम चित्त, राग वैरागें वालियो ए ॥ ३५ ॥ आवतो ए जो उल्लट्ट, रहितो रागें साहियो ए ॥ केवल ए नाण उप्पन्न, गोयम सहिज उमाहियो ए ॥ तिहुअण ए जयजयकार, केवल महिमा सुर करे ए ॥ गणधरु ए करय वखाण, भविया भव जिम निस्तरे ए ॥ ३६ ॥ ॥ वस्तु ॥ पढम गणहर पढम गणहर वरस पच्चास, गिहवासें सं वसिय तीसवरससंजम विभूसिय, सिरि केवलनाणपुण, बार वरस तिहुअण नमंसिय, राजगृही नयरी ठव्यो, बाणवइ वरसाउ, सामी गोयम गुणनिलो, होसे सिवपुर ठाउ ॥ ३७ ॥ भास ॥ जिम सह कारें कोयल टहुके, जिम कुसुमावन परिमल महके, जिमचंदन सो गंधनिधि ॥ जिमगंगाजल लहिरयां लहके, जिम कणयाचल तेजें झ लके, तिम गोयम सोभागनिधि ॥ ३८ ॥ जिम मानसरोवर निवसे

हंसा, जिम सुरतरुवर कणयय तंसा, जिम महुयर राजीववनें ॥ जिम रयणायर रयणें विलसे, जिम अंबर तारागण विकसे, तिम गोयम गुरु केल घने ॥ ३७ ॥ पूनमनिसि जिम ससियर सोहे, सुरतरु महिमा जिम जगमांहे, पूरब दिसि जिम सहसकरो ॥ पंचानन जिम गिरिवर राजे, नर वइ घर जिम मेगल गाजे, तिम जिनशासन मुनि पवरो ॥ ४० ॥ जिम गुरु तरुवर सोहे साखा, जिम उत्तम मुख मधुरी जाषा, जिम वन केतकि महमहे ए ॥ जिम जूमीपती जुयबल चमके, जिम जिनमंदिर घंटा रणके, गोयमलबधें गहगह्यो ए ॥ ४१ ॥ चिंतामणि कर चढीयो आज, सुरतरु सारे वंछिय काज, कामकुंज सहु वशि हुआ ए ॥ कामगवी पूरे मन कामी, अष्टमहासिद्धि आवे धामी, सामी गोयम अणुसरी ए ॥ ॥ ४२ ॥ पणवस्कर पहिलो पजणीजें, माया बीजो श्रवण सुणीजें ॥ श्रीमिति सोजा संजवो ए ॥ देवां धुर अरिहंत नमीजें, विनय पहू उवझाय थणीजें, इण मंत्रें गोयम नमो ए ॥ ४३ ॥ परघर वसतां काय करीजें, देस देसांतर काय जमीजें, कवण काज आयास करे ॥ प्रह ऊगी गोयम समरीजें, काज समग्गल ततखिण सीऊे, नवनिधि विलसे तिहां घरे ए ॥ ४४ ॥ चवदयसय बारोत्तर वरसें, गोयम गणहर केवल दिवसें, कीयो कवित उपगारपरो ॥ आदहिं मंगल ए पजणीजें, परव महोछव पहिलो दीजें, रिद्धि वृद्धि कल्याण करो ॥ ४५ ॥ धन माता जिण उयरें धरियो, धन्य पिता जिण कुल अवतरियो, धन्य सुगुरु जिण दीखियो ए ॥ विनयवंत विद्या जंमार, तसु गुण पुहवी न लब्नइ पार, वरु जिम साखा विस्तरो ए ॥ गोयमस्वामीनो रास जणीजें, चउविह संघ रलियायत कीजें, रिद्धिवृद्धि कल्याण करो ॥ ४६ ॥ कुंकुम चंदन उछो दिवरावो, माणक मोतीना चोक पूरावो, रयण सिंहासण बेस

णो ए ॥ तिहां ठेठी गुरु देशना देशी, जविक जीवना काज सरेसी, नित नित मंगल उदय करो ॥ ४७ ॥ इति श्रीगौतम स्वामीनो रास संपूर्ण ॥

॥ राग प्रजाती जे करे, मह ऊगमते सूर ॥ जूख्यां जोजन संपजे, कुरला करे कपूर ॥ १ ॥ अंगूठे अमृत वसे, लब्धि तणा जंमार ॥ जे गुरु गोतम समरियें, मनवंछित दातार ॥ २ ॥ पुंमरीक गोयम पमुहा, गणधर गुण संपन्न ॥ प्रह ऊठीनें प्रणमता, चवदसे बावन्न ॥ ३ ॥ खंतिखमंगुणकलियं, सुविणियं सबलद्धि संपन्नं ॥ वीरस्स पढम सीसं, गोयम सामी नमंसामि ॥ ४ ॥ सर्वारिष्टप्रणाशाय, सर्वाजिष्टार्थदायिने ॥ सर्वलब्धिनिधानाय, गौतमस्वामिने नमः ॥ ५ ॥ इति ॥

## ॥ अथ सेत्रुंज रास लिख्यते ॥

॥ दूहा ॥

॥ श्रीरिसहेसर पाय नमी, आंणी मन आनंद ॥ रास जणूं रलियामणो, सेत्रुंजनो सुखकंद ॥ १ ॥ संवत च्यार सतोतरे, हुआ धनेश्वर सूर ॥ तिण सेत्रुंज माहातम कियो, शिलादित्य हजूर ॥ २ ॥ वीर जिणंद समवसरया, सेत्रुंज ऊपर जेम ॥ इंद्रादिक आगल कह्यो, सेत्रुंज महातम एम ॥ ३ ॥ सेत्रुंज तीरथ सारिखो, नही छे तीरथ कोय ॥ स्वर्ग मृत्यु पातालमें, तीरथ सगला जोय ॥ ४ ॥ नांमे नव निध संपजे, दीठा दुरित पुलाय ॥ जेटंता जव जय टले, सेवंता सुख थाय ॥ ५ ॥ जंबू नामे द्वीप ए, दक्षिण जरत मफार ॥ सोरठ देस सुहामणो, तिहां छे तीरथ सार ॥ ६ ॥

॥ ढाल पहिली ॥ राग रामगिरी ॥

॥ सेत्रुंजो ने श्रीपुंमरीक, सिद्धक्षेत्र कहूं नहतीक ॥ विमलाचलने करूं प्रणाम, ए सेत्रुंजैना इकवीस नाम ॥ १ ॥ सुरगिरि

ने महागिरि पुन्यरास, श्रीपदपर्वत इंद्रप्रकास ॥ महातीरथ पूरवे सुखकाम ॥ ए० ॥ २ ॥ सासतो पर्वत ने दृढशक्ति, मुक्तिनिलो तिण कीजे भक्ति ॥ पुष्पदंत महापद्म सुगांम ॥ ए० ॥ ३ ॥ पृथ्वीपीठ सुभद्र केलास, पातालमूल अकर्मक तास ॥ सर्व काम कीजे गुणधांम ॥ ए० ॥ ४ ॥ श्रीसेत्रुंजना इकवीस नांम, जपेज बेठा अपने ठांम ॥ सेत्रुंज जात्रानो फल ते लहे, महावीर भगवंत इम कहे ॥ ए० ॥ ५ ॥

॥ दूहा ॥

॥ सेत्रुंजो पहिले अरे, असी जोयण परिमांण ॥ पिहुलो मूल ऊंचपण, छवीस जोयण जांण ॥ १ ॥ सत्तर जोयण जांणवो, बीजे अरे विसाल ॥ वीस जोयण ऊंचो कह्यो, मुझ वंदना त्रिकाल ॥ २ ॥ साठ जोयण तीजे अरे, पिहुलो तीरथराय ॥ सोल जोयण ऊंचो सही, ध्यांन धरूं चित लाय ॥ ३ ॥ पचास जोयण पिहुलपण, चोथे अरे मझार, ऊंचो दस जोयण अचल, नित प्रणमें नर नार ॥ ४ ॥ बार जोयण पंचम अरे, मूलतणो विसतार ॥ दो जोयण ऊंचो अछे, सेत्रुंजो तीरथ सार ॥ ॥ ५ सात हाथ छठे अरे, पिहुलो परबत एह ॥ ऊंचो होस्ये सो धनुष, सासतो तीरथ एह ॥ ६ ॥

॥ ढाल बीजी ॥

॥ केवलनांणी प्रमुख तीर्थंकर, अनंत सीधा इण ठांम रे ॥ अनंत वली सिझस्ये इण ठामे, तिण करूं नित परणाम रे ॥ १ ॥ सेत्रुंजसाधू अनंता सीधा, सीझसी वलिय अनंत रे ॥ जिण सेत्रुंज तीरथ नही भेट्यो, ते गरभावास कहंत रे ॥ से० ॥ २ ॥ फागुण सुदि आठमने दिवसे, ऋषभदेव सुखकार रे ॥ रायणरूंख समोसरया स्वांमी, पूर्व निनाणूं वार रे ॥ से० ॥ ३ ॥ भरतपुत्र चैत्री पुनम दिन, इण सेत्रुंजगिरि आय रे ॥ पांच कोडीसुं पुंडरीक सीधा, ति

ण पुंमरीक कहाय रे ॥ से० ॥ ४ ॥ नमि विनमि राजा विद्याधर, वे बे कोमी संघात रे ॥ फागुण सुद दशमी दिन सीधा, तिण प्रणमुं परभात रे ॥ से० ॥ ५ ॥ चैत्रमास वदि चौदसने दिन, न मीपुत्री चउसठि रे ॥ अणसण कर सैत्रुंजगिर ऊपर, ए सहु सी धा एकठि रे ॥ ६ ॥ से० ॥ पोतरा प्रथम तीर्थंकर केरा, द्रावम ने वारिखिल्ल रे ॥ काती सुदि पूनम दिन सीधा, दश कोमी मुनिसुं निसल्ल रे ॥ से० ॥ ७ ॥ पांचे पांमव इण गिर सी धा, नव नारद ऋषिराय रे ॥ संब प्रद्यून्न गया इहां मुगते, आठू क र्म खपाय रे ॥ से० ॥ ८ ॥ नेम विना तेविस तिर्थंकर, समवस रया गिरिशृंगरे ॥ अजित शांति तीर्थंकर बेहूं, रह्या चोमासे सुरंग रे ॥ से० ॥ ए ॥ सहस्र साधु परिवार संघाते, थावच्चासुत साध रे ॥ पांचसें साधुसुं सेलग मुनिवर, सैत्रुंज शिवसुख लाध रे ॥ से० ॥ १० ॥ असंख्याता मुनि सेत्रुंज सीधा, भरतेसरने पाट रे ॥ रा म अने भरतादिक सीधा, मुक्तितणी ए वाट रे ॥ से० ॥ ११ ॥ जालि मयाली ने उवयाली, प्रमुख साधुनी कोमि रे ॥ साधु अन ता सेत्रुंज सीधा, प्रणमुं बे कर जोमि रे ॥ से० ॥ १२ ॥

॥ ढाल त्रीजी ॥ चोपाइनी ॥

॥ सेत्रुंजना कहुं सोल उद्धार, ते सुणज्यो सहुको सुविचार ॥ सुणतां आणंद अंग न माय, जनम श्ना पातिक जाय ॥ १ ॥ ऋ षभदेव अयोध्यापुरी, समवसरचा स्वामी हित करी ॥ भरत गयो वंदणने काज, वे उपदेश दियो जिनराज ॥ २ ॥ जगमांहे मोटा अरिहंत देव, चोसठ इंद्र करे जसु सेव ॥ तेहथी मोटो संघ कहाय, जेहने प्रणमें जिनवरराय ॥ ३ ॥ तेहथी मोटो संघवी कह्यो, भर त सुणीने मन गहगह्यो ॥ भरत कहे ते किम पांमिये, प्रभु कहे से त्रुंज जात्रा किये ॥ ४ ॥ भरत कहे संघवीपद मुऊ, द्ये आपो

हू अंगज तुझ ॥ इंदे आण्या अक्षतवास, प्रभु आपे संघवीपद ता स ॥ ५ ॥ इंदे तिण वेला ततकाल, भरत सुभद्रा बिहुंने माल ॥ पहिरावी घर संप्रेमीया, सखर सोनाना रथ आपिया ॥ ६ ॥ रिष भदेवनी प्रतिमा वली, रत्नतणी दीधी मन रली ॥ भरते गणधर घर तेडिया, शांतिक पौष्टिक सहु तिहां किया ॥ ७ ॥ कंकोत्री मू की सहु देस, भरत तेमायो संघ असेस ॥ आयो संघ अयोध्यापुरी, प्रथमथकी रथजात्रा करी ॥ ८ ॥ संघ भगत कीधी अतिघणी, सं घ चलायो सेत्रुंज भणी ॥ गणधर बाहूबल केवली, मुनिवर कोडि साथे लिया वली ॥ ए ॥ चक्रवर्त्तनी सघली ऋद्धि, भरते साथे ली धीसिद्ध ॥ हय गय रथ पायक परिवार, ते तो कहतां नाये पार ॥ १० ॥ भरतेसर संघवी कहवाय, मारग चैत्य उधरतो जाय ॥ संघ आयो सेत्रुंजा पास, सहुनी पूगी मननी आस ॥ ११ ॥ नयणे निरख्यो सेत्रुंजराय, मणि माणिक मोत्यांसु वधाय ॥ तिण ठामे रही महोछव कियो, भरते आणंद पुर वासियो ॥ १२ ॥ संघ सेत्रुंजा ऊपर चढयो, फरसंता पातिक झड पड्यो ॥ केवलग्यानी पगला तिहां, प्रणम्यां रायणरूख छे जिहां ॥ १३ ॥ केवलज्ञानी स्नात्र निमित्त, ईशानेंद्र आणी सुपवित्त ॥ नदी सेत्रुंजे सोदामणी, भरतें दीठी कौतुक भणी ॥ १४ ॥ गणधरदेव तणे उपदेश, इंदे वलि दीधो आदेश ॥ श्रीआदिनाथतणो देहरो, भरत करायो गुरि सेहरो ॥ १५ ॥ सोनानो प्रासाद उत्तंग, रतनतणी प्रतिमा मन रंग ॥ भरते श्रीआदीसरतणी ॥ प्रतिमा थापी सोदामणी ॥ १६ ॥ मरुदेवानी प्रतिमा वली, माहो पूनम थापी रली ॥ ब्राह्मी सुंदरि प्रमुख प्राशाद, भरते थाप्या नवला नाद ॥ १७ ॥ इम अनेक प्रतिमा प्राशाद, भरतें कराया गुरु सुप्रशाद ॥ भरततणो पहिलो उद्धार, सगलोही जाणे संसार ॥ १८ ॥

ढाल चोथी ॥ राग सिंधूडो आसाउरी ॥

॥ ज्ञरततणे पाट आठमे, दंमवीरज थयो रायो जी ॥ ज्ञरततणी पर संघ कियो, सेत्रुंज संघवी कहायो जी ॥ १ ॥ सेत्रुंज उद्धार सांज्ञलो, सोल मोटा श्रीकारो जी ॥ असंख्यात वीजा वली, तेन कहुं अधिकारो जी ॥ से० ॥ २ ॥ चैत्य करायो रूपातणो, सोनानो विंब सारो जी ॥ मूलगो विंब ज्ञंमारीयो, पश्चिमदिसि तिण वारो जी ॥ से० ॥ ३ ॥ सेत्रुजैनी जात्रा करी, सफल कियो अवतारो जी ॥ दंमवीरज राजातणो, ए वीजो उद्धारो जी ॥ से० ॥ ४ ॥ सो सागरोपम व्यतिक्रम्या, दंमवीरजथी जिवारो जी, इशानेंद्र कराविया ॥ ए तीजो उद्धारो जी ॥ से० ॥ ५ ॥ चोथा देवलोकनो धणी, माहेंद्र नाम उदारो जी ॥ तिण सेत्रुंजनो कराविया, ए चोथो उद्धारो जी ॥ से० ॥६॥ पांचमा देवलोकनो धणी, ब्रह्मेंद्र समकितधारो जी ॥ तिण सेत्रुंजनो कराविया, ए पांचमो उद्धारो जी ॥ से० ॥७॥ ज्ञुवनपती इंद्रनो कियो, ए छठो उद्धारो जी ॥ चक्रवर्त्ति सगरतणो कियो, ए सातमो उद्धारो जी ॥से०॥८॥ अज्ञिनंदन पासे सुणयो, सेत्रुंजनो अधिकारो जी ॥ व्यंतरइंद्र कराविया, ए आठमो उद्धारो जी ॥ से० ॥ ए ॥ चंद्रप्रज्ञु स्वामीनो पोतरो, चंद्रशेखर नाम मल्हारो जी ॥ चंद्रजशराय कराविया, ए नवमो उद्धारो जी ॥ से० ॥ १० ॥ शांतिनाथनी सुणी देशना, शांतिनाथसुत सुविचारो जी ॥ चक्रधरराय कराविया, ए दशमो उद्धारो जी ॥ से० ॥११॥ दसरथसुत जगदीपतो, मुनिसुव्रतस्वामी वारो जी ॥ श्रीरामचंद्र कराविया, ए इग्यारमो उद्धारो जी ॥ से० ॥ १२ ॥ पांमव कहे अमे पापिया, किम छूटां मोरी मायो जी ॥ कहे कुंती सेत्रुंजतणी, जात्र कियां पाप जायो जी ॥ से० ॥१३॥ पांचे पांमव संघ करी, सेत्रुंज ज्ञव्यो अपारो जी, काष्ट चै

स्थ विंब लेपना, ए बारमो उद्धारो जी ॥ से० ॥ १४ ॥ मम्माणी पाखाणनी, प्रतिमा सुंदर सरूपो जी ॥ श्रीसेत्रुंजनो संघ करी, थापी सकल सरूपो जी ॥ से० ॥१५॥ अठोतर सो वरसां गया, विक्रम नृपथी जिवारो जी ॥ पोरवाड जावड कराविधो, ए तेरमो उद्धारो जी ॥१६॥ से०॥ संवत बार तिडोतरे, श्रीमाली सुविचारो जी, वाहडदे मुंहते कराविथो, ए चवदमो उद्धारो जी ॥ १७ ॥ से० ॥ संवत तेरे इकोतरे, देसलहर अधिकारो जी ॥ समरेसाह कराविथो, ए पनरमो उद्धारो जी ॥ १८ ॥ से० ॥ संवत पनर सत्यासिये, वेसाख वदि शुन्न वारो जी ॥ करमे डोसी करावियो, ए सोलमो उद्धारो जी ॥ १९ ॥ से० ॥ संप्रति काले सोलमो, ए वरते ठे उद्धारो जी॥नित२कीजे वंदना,पांमीजे न्नवपारो जी॥२०॥से०

॥ दूहा ॥

॥ वलि सेत्रुंज महातम कहुं, सांन्नलो जिम ठे तेम ॥ सूरि धनेसर इम कहे, महावीर कह्यो एम ॥ १ ॥ जेहवो तेहवो दर्शनी, सेत्रुंजे पूजनीक ॥ न्नगवंतनो न्नेप मांनता, लान्न हुवे तहतीक ॥ २ ॥ श्रीसेत्रुंजा ऊपरे, चैत्य करावे जेह ॥ दल परमांण समो लहे, पल्योपम सुख तेह ॥ ३ ॥ सेत्रुंज ऊपर देहरो, नवो नीपावे कोय ॥ जीर्णोद्धार करावतां, आठ गुणो फल होय ॥ ४ ॥ सिर ऊपर गागर धरी, स्नात्र करावे नार ॥ चक्रवर्त्तनी स्त्री थई, शिवसुख पामे सार ॥ ५ ॥ काती पूनम सेत्रुंजे, चढने करे उपवास ॥ नारकी सो सागर समो, करे करमनो नास ॥ ६ ॥ काती परव मोटो कह्यो, जिहां सीधा दश कोडि ॥ मह्न स्त्री बालक हत्या, पापथी नाखे ठोड ॥ ७ ॥ सहस लाख श्रावक न्नणी, न्नोजन पुन्य विशेष ॥ सेत्रुंज साधु पडिलान्नतां, अधिको तेहथी देख ८

॥ ढाल पांचमी ॥

॥ सेत्रुंज गया पाप छूटिये, लीजे आलोयण एमो जी, तप जप कीजे तिहां रही, तीर्थंकर कह्यो तेमो जी ॥ से० ॥ १ ॥ जिण सोनानी चोरी करी, ए आलोयण तासो जी ॥ चैत्रीदिन सेत्रुंज चढी, एक करे उपवासो जी ॥ से० ॥ २ ॥ वस्तुतणी चोरी करी, ए आलोयण तासो जी ॥ चैत्रीदिन सेत्रुंज चढी, एक करे उपवासो जी ॥ ३ ॥ से० ॥ कांसी पीतल तांबा रजतनी ॥ चोरी कीधी जेणो जी ॥ सात दिवस पुरिमड्ढ करे, तो छूटे गिरि एणो जी ॥४॥ से० ॥ मोती प्रवाला मूंगिया, जिण चोरया नर नारो जी ॥ आंबिल कर पूजा करे, त्रिण टंक शुद्ध आचारो जी ॥ ५ ॥ से० ॥ धान पाणी रस चोरिया, ते भेटे सिद्धक्षेत्रो जी ॥ सेत्रुंज तलहटी साधुने, पडिलाभे सुध चित्तो जी ॥ से० ॥६॥ वस्त्राभरण जिणे हरया, ते छूटे इण मेलो जी ॥ आदिनाथनी पूजा करे, प्रह ऊठी बहू वेलो जी ॥ से० ॥ ७ ॥ देव गुरुनो धन जे हरे, ते शुध्ध थाये एमो जी ॥ अधिको द्रव्य खरचे तिहां, पात्र पोषे बहू प्रेमो जी ॥ से० ॥ ८ ॥ गाय भेंस घोडा महि, गज ग्रह चोरणहारो जी ॥ थे ते वस्तु तीरथे, अरिहंत ध्यान प्रकारो जी ॥ से० ॥९॥ पुस्तक देहरा पारका, तिहां लिखे अपणो नांमो जी ॥ छूटे छम्मासी तप कियां, सामायक तिण ठामो जी ॥ से० ॥१०॥ कुंआरी परिव्राजका, सधव अधव गुरुनारो जी ॥ व्रत भांजे तेहने कह्यो, छम्मासी तप सारो जी ॥ ११ ॥ से० ॥ गो विप्र स्त्री बालक रुषि, एहनो घातक जेहो जी ॥ प्रतिमा आगे आलोवतां, छूटे तप कर तेहो जी ॥ १२ ॥ से० ॥

॥ ढाल छट्ठी ॥

॥ संप्रति काले सोलमो ए, ए वरते छे उद्धार ॥ सेत्रुंज यात्रा

करूं ए, सफल करूं अवतार ॥ १ ॥ से० ॥ बहरी पालतां चालिये ए, सेत्रुंज केरी वाट ॥ से० ॥ पालीताणे पोहचिये ए, संघ मि ल्या बहु थाट ॥ से० ॥ २॥ ललित सरोवर पेखिये ए, वलि सत्ता नी वावि ॥ तिहां विसरांमो लीजिये ए, वमने चौंतरे आवि ॥३॥ से० ॥ पालीताणे पाजमी ए, चढिये ऊठ परनात ॥ सेत्रुंजनदिय सोहामणी ए, दूरथकी देखंत ॥ से० ॥४॥ चढिये हिंगलाजने हमे ए, कलिकुंम नमिये पास ॥ वारीमांहे पैसीये ए, आंणी अंग उल्लास ॥ से० ॥ ५ ॥ मरुदेवीटूंक मनोहरू ए, गज चढी मरुदेवी माय ॥ शांतिनाथ जिण सोलमो ए, प्रणमीजे तसु पाय ॥ से० ॥ ॥६॥ वंस पोरवामे परगमो ए, सोमजी साह मलार ॥ रूपजी संघ वी करावियो ए, चौमुख मूल उद्धार ॥ से० ॥ ७ ॥ चोमुख प्रतिमा चरचिये ए, नमतीमांहे नला बिंब ॥ पांचे पांमव पूजिये ए, अदनुत आदि प्रलंब ॥ ८ ॥ से० ॥ खरतरवसही खंतसूं ए, बिंब जुहारुं अनेक ॥ नेमनाथ चवरी नमूं ए, टालूं अलग उदेग ॥ से० ॥ ए॥ धरमडुवारमांहि नीसरूं ए, कुगति करूं अतिदूर ॥ आउं आदिनाथ देहरे ए, करम करूं चकचूर ॥ से० ॥ १० ॥ मूलनायक प्रणमुं मुदा ए, आदिनाथ नगवंत ॥ देव जुहारुं देहरे ए, नमतीमांहे नमंत ॥११॥ से० ॥ सेत्रुंज ऊपर कीजिये ए, पांचे गाम स्नात्र ॥ कल श अगोतर सो करिये, निरमल नीरसु गात्र ॥ से० ॥ १२ ॥ प्रथम आदीसर आगले ए, पुंमरीक गणधार ॥ रायण तल पग ला नमूं ए, चोमुख प्रतिमा च्यार ॥१३॥ से० ॥ रायण तल प गला नमूं ए, चोमुख प्रतिमा च्यार ॥ बीजी नूमि बिं बावली ए, पुंमरीक गणधार ॥ १४ ॥ से० ॥ सूरजकुंम नि हालिये ए, अति नली उलकाऊोल ॥ चेलणतलाइ सिद्ध शिला ए, अंग फरसुं कल्लोल ॥ १५ ॥ से० ॥ आदिपुर पा

र्ज ऊतरूं ए, सिद्धवमनूं विसराम ॥ चैत्यप्रवाम इण पर करी ए, मी धा वंछित कांम ॥ से० ॥ १६ ॥ जात्रा करी सेत्रुंजतणी ए, सफल कियो अवतार ॥ कुलज केनसुं आवियो ए, संघ सहू परवार ॥ से० ॥ १७ ॥ सेत्रुंज रास सोहामणो ए, सांभलज्यो सहू कोय ॥ घर बेगां भणे भावसुं ए, तसु यात्रा फल होय ॥ से० ॥ १८ ॥ संवत सोल बयासिये ए, श्रावण वदि सुखकार ॥ रास रच्यो सेत्रुंजतणो ए, नगर नागोर मझार ॥ से० ॥ १९ ॥ गिरुवो गछ खरतर तणो ए, श्रीजिनचंद सूरीस, प्रथम शिष्य श्रीपूजना ए, सकल चंद सुजगीस ॥ से० ॥ २० ॥ ताससीस जग जांणिये ए, समयसुंदर उवझाय ॥ रास रच्यो तिण रूवमो ए, सुणतां आणंद था य ॥ से० ॥ २१ ॥ इति श्रीसेत्रुंजरास संपूर्ण ॥

## ॥ अथ शिखरगिरि रास लिख्यते ॥

॥ दूहा ॥

॥ वादी वीस जिनेसरु, रचस्युं रास रसाल ॥ तीरथ शिखरसमेतनी, महिमा वमी विशाल ॥ १ ॥ मोटो तीरथ महियले, प्रगट्यो शिखरसमेत ॥ कोमाकोमी मुनिवरू, सिद्ध गए इह खेत ॥ २ ॥ तीरथ शिखरसमेत ए, फरस्या पाप पुलाय ॥ भविजन भेटो भावसुं, ज्युं सुख संपद थाय ॥ ३ ॥ महिमा शिखरसमेतनी, कहि न सके कवि कोय ॥ गुण अनंत भगवंतना, तिम ए तीरथ होय ॥ ४ ॥

॥ ढाल १ ॥ चोपईनी ॥

॥ गिरवर शिखर समो नहि कोय, एहनी महिमा सब जग होय ॥ वीस जिनेसर मुगते गया, मुनिजन ध्यान धरीने रह्या ॥ १ ॥ प्रथम अयोध्यानगरी भली, तिहां जितशत्रु

